कराने वाला मन ( चित्त ) ही है और मन अन्तःस्थ और बाह्य के बीच कोई अन्तर नहीं करता। मन ( चित्त ) में, जैसे कि दर्पण में दोनों तरह की इन्द्रिय संप्रजन्य वस्तुएँ बिना किसी अन्तःस्थ अथवा बाह्य प्रकृति के प्रतिबिम्बित होती हैं। मन के अतिरिक्त उनका कोई अस्तित्व नहीं है। मायावाद का सिद्धान्त सब कुछ मायोपम मानने के लिये हमें बाध्य करता है।

योगी स्वप्न और मनस्तत्त्व विषयक प्रयोगों के विश्लेषण के द्वारा इस बात का अनुभव कर लेता है ( केवल विश्वास नहीं ) कि जाग्रत् और स्वप्नावस्थाओं के भीतर वैसा कुछ नहीं है, जो माया का प्रपञ्चात्मक विस्तार न हो।

मकड़ी जिस तरह अपने शरीर के तन्तुओं से जाला बुनती है और जाले को अपने भीतर समाहित कर लेती है, उसी तरह मन ( चित्त ), जिसे हिन्दू दर्शन में ब्रह्मा की संज्ञा प्राप्त है, जो ब्रह्माण्ड की रचना करता है, और उसे स्वयं अपने में ही समेट लेता है। ब्रह्मा का जाल माया का जाल है, जिसमें प्राणी फँसे हुए हैं और सांसारिक बन्धन में बँधे हुए हैं। "कर्म" ने जीवन चक्र को जकड़ रखा है।

ब्रह्मा सोते हैं और उसी तरह जागते हैं। जब वह सोते हैं तो ब्रह्माण्ड की रचना उनका स्वप्न होता है। जब वह जागते हैं तो उनका स्वप्न भंग होता है। ब्रह्मा की स्वप्नावस्था "संसार" है और उनकी जाग्रदवस्था "निर्वाण"। संसार और निर्वाण—सृजित और असृजित अद्वैत मन की उपज है और दोनों अद्वैत मन की परा प्रतीति से एकीकृत हैं।[1]

---

1. पाश्चात्य वैज्ञानिकों ने बहुत कुछ इसी तरह के सिद्धान्त प्रतिपादित किये हैं, जिनका आंकलन हमें सर जेम्स जीन्स की पुस्तक "दि यूनिवर्स अराउण्ड अस" ( कैम्ब्रिज 1933 ), पृ० 294 एवं 354–55 में मिलता है। जेम्स बतलाते हैं कि सृष्टि की संरचना दिक् और काल की संतति होने के कारण केवल चित्तमात्रता है। इसके आगे वे कहते हैं कि इस तरह यह स्पष्ट है कि संसार का द्रव्य सत् कभी शाश्वत नहीं हो सकता; अनुमान के आधार पर हम सृष्टि का प्रारम्भ दो सौ करोड़ वर्ष तक ले जा सकते हैं, जिससे हमारे समक्ष संसार का एक सुनिश्चित चित्र बनता है। जिसमें दिक् ( दिशा ) और काल की निश्चित सीमाएँ परिकल्पित की जाती हैं। इस चित्र के दिक्-काल संबन्धी परिप्रेक्ष्य में प्रोटोन तथा इलेक्ट्रॉन के वर्णों की आड़ी-सीधी रेखाएँ विनिर्मित होती हैं। यदि हम काल की परिधि के भीतर जाने की चेष्टा करें, तो सृष्टि रूपी चित्र की रचनाप्रक्रिया के आरम्भ तक न जा कर केवल उसके सिरे तक पहुंच सकते हैं। चित्र की रचना उसी तरह उससे परे है, जैसे चित्रपट से परे कलाकार है। इस मत पर विचार करना और संसार की संरचना में दिक् और काल के विचार का विषय बनाना कुछ वैसा ही है, जैसे कलाकार द्वारा निर्मित चित्र के एक सिरे को पकड़ कर चित्रकार के अन्तःस्थल एवं उसकी रचनाप्रक्रिया को समझने का प्रयास करना। यह निरूपण हमें उन दार्शनिक सिद्धान्तों का अवबोध कराता है, जो संसार को सृष्टिकर्ता के मन की अभिव्यक्ति मानते हैं।

स्वप्नयोग सिद्धान्त के निरूपण का संपूर्ण प्रयोजन योगी की मायारूपी सुषुप्तावस्था से निकल कर जन्म और मरण ( आवागमन ) के बन्धनों से छुटकारा पाना है, जिन बन्धनों में माया ने उसे अनेक कल्पों से जकड़ रखा है। उसी दशा में उसे आध्यात्मिक शान्ति और निर्वाण का सुख प्राप्त हो सकता है, जैसा कि सम्यक् संबुद्ध भगवान् तथागत को प्राप्त हुआ था।

## स्वप्नयोग की यौगिक शिक्षा

स्वप्न का प्रत्यभिज्ञान स्वप्नयोग-साधना का हृदय है। इसे प्राप्त करने के लिये साधक को उन सभी कारणों को हटाना पड़ता है, जो साधक की चेतना को दबाने में बादल की तरह काम करते हैं। मुख्यतम कारण जो हमारी चेतना की जागरूकता और विषाक्तता को रोकता है, वह निम्नलिखित कारणों में प्रस्तुत है—

1. जो साधक तान्त्रिक प्रत्ययों को हटाते हैं, वे स्वप्न का प्रत्यभिज्ञान नहीं कर सकते। इस दशा में योगी को ऊर्ध्व की ओर उन्मुख होना चाहिये तथा वज्रसत्त्व के मन्त्र का जाप ( अभ्यास ) करना चाहिये, जिससे वह स्वयं के पापों से मुक्त हो सके और मायिक प्रत्ययों ( सिद्धियों ) को प्राप्त कर सके। उसे नया अभिषेक अपने गुरु से प्राथमिकता से लेना चाहिये।

2. जिस साधक में केवल थोड़ा गुरु या तान्त्रिक उपदेशो में श्रद्धा है, उसे स्वप्न के प्रत्यभिज्ञान में कठिनाई होगी। ऐसी स्थिति में उसे अपने विश्वास को और दृढ़ करना चाहिये।

3. जो साधक भौतिक सम्पदाओं के लिये लालची है, उसे भी स्वप्नबोध नहीं हो सकता। ऐसी स्थिति में साधक को भौतिक सम्पदाओं को छोड़ देना चाहिये तथा इस जीवन की रागमयता को बन्द कर देना चाहिये।

4. जो साधक बिन्दुक्षरण करता है या शरीर दूषित करता है, वह भी अपने स्वप्न को नहीं पहचान सकता। इसलिए बिन्दुरक्षा के लिये प्रयत्न करना चाहिये तथा उसे गन्दे लोग, गन्दे भोजन और गन्दे स्थानों से बचना चाहिये। यदि वह उनके साथ सम्बद्ध भी होता है, तो उसे साफ करने के लिये उसे सफाई के कृत्यों ( कर्मकाण्डों ) को करना पड़ता है।

5. वह साधक जिसका दिमाग अव्यवस्थित विचारधाराओं से भरा हुआ है या उसमें ऐसा करने की ललक से वह कमजोर है, तो ऐसी अवस्था में वह स्वप्न को नहीं पहचान पायेगा। इस अवस्था में उसे अकेले रहना चाहिये तथा और अधिक विश्वास और उत्साह के साथ उसकी प्राप्ति के लिये अपने साधनाभ्यास को बढ़ाना चाहिये।

6. साधक को दिन में इस प्रकार निरन्तर सोचना चाहिये कि उसके सारे कृत्यों को कोई देख रहा है, सुन रहा है, स्पर्श कर रहा है। यह सब एक तरह का स्वप्न ही है। इस प्रकार के अभ्यास को अधिक से अधिक बढ़ाने पर उसे रात को स्वप्न आने लगते हैं।

इस प्रकार स्वप्नयोग के साधनाभ्यास को शुरू करने के पहले साधक को सामान्यतया उपर्युक्त पूर्वाभ्यास की क्रियाएँ पूर्ण करनी चाहिये। फिर पूरे साधनाभ्यास का एक तिहाई समय चण्डाली के साधनाभ्यास में लगाना चाहिये और दो तिहाई समय संभोगचक्र में बीजाक्षरों के दर्शन में स्वप्न की विधि को उजागर करने में लगाना ( गुजारना ) चाहिये। पहले सभोग-चक्र में बैठे हुए गुरु से रात में स्वप्न की पहचान के लिये प्रार्थना करनी चाहिये। तत्पश्चात् उसे चार पत्तों वाले कमलों को संभोगचक्र में देखना चाहिये। इसके बीच में सफेद ॐ और उसके सामने वाले पत्ते पर नीला अ दाहिने पत्र पर पीला नु और इसके पिछले कमल पत्र पर लाल त और बाएँ पत्र पर हरा र इस प्रकार ये सभी स्पष्ट और परिस्पष्ट दिखाई देने चाहिये।

साधक रक्त ॐ को संभोगचक्र में रोकते हुए प्राणवायु को जब तक चाहे तब तक इससे देख सकता है या मानसिक रूप से ॐ को प्रत्येक प्रश्वास के साथ एकलय बना सकता है। किन्तु कुछ साधक ( योगी ) कहते हैं कि यह कृत्य साधक को सोते समय करना चाहिये। लेकिन यह गलत है, क्योंकि यदि यह मुख्य ध्यान के रूप में प्राण और मन को जल्द और सरलता-पूर्वक संभोगचक्र में ध्यानस्थ किया जाय, तो स्वप्न अत्यधिक स्पष्ट और अधिक संख्या में पैदा होंगे।

इसके अतिरिक्त इस प्रकार के योगाभ्यास से प्राण को अवधूती नाड़ी में घुसने में ये ( स्वप्न ) सहायता करते हैं और चारों प्रकार की शून्यता को भी स्पष्ट करते हैं। साधक ( योगी ) को हमेशा जाग्रत् अवस्था में यह सोचना चाहिये कि वह जो कुछ देखता, सुनता, स्पर्श करता, सोचता और काम करता है, वह सब स्वप्न है। उसे सदैव स्वादिष्ट और अधिक भोजन से बचना चाहिये तथा थकावट पैदा करने वाले कृत्यों से भी उसे सदा बचना चाहिये।

संक्षेप में साधक को दृढ़ संकल्प लेकर प्राण की शक्तियों के साथ स्वप्न को जोड़ने का प्रयत्न करना चाहिये।

## स्वप्न को पहचानने का मुख्य मार्ग

प्राण को मध्य नाड़ी में लाने और चारों शून्यताओं के स्पष्टीकरण से यदि साधक को यह प्रतीति होने लगे, तो साधक एक-एक करके उसे समझे और स्वप्न के उदय की तथा उसे पहचानने की प्रतीक्षा करे। इन साधनाओं का विशेष स्पष्टीकरण बाद में अगले अंकों में किया जायेगा।

स्वप्न को देखने का सबसे अच्छा समय सूर्योदय और प्रातःकाल है, क्योंकि इस समय अन्न ( भोजन ) पूर्ण रूप से पच गया होता है और शरीर की सभी इन्द्रियाँ भी पूर्णरूप से आराम कर चुकी होती हैं तथा पाप का भार भी इस समय अधिक नहीं होता और मन भी तुलनात्मक दृष्टि से साफ होता है। लेकिन वे साधक जो बहुत कम सोते हैं, इस प्रकार की साधना का अभ्यास रात में भी कर सकते हैं।

## स्वप्नयोग का साधनाभ्यास

साधक ( योगी ) को एक पतली रजाई, ऊँची तकिया अपनी बगल में सोने के पहले रख लेनी चाहिये तथा उसे अपना विश्वास और निश्चय प्रकट करना चाहिये कि वह स्वप्न को कम से कम सात बार और अधिक से अधिक 21 बार स्मरण करेगा और उसे इस बीच चार बीजाक्षरों को सम्भोगचक्र में देखना चाहिये तथा पूर्णरूप से लाल ॐ में ध्यानस्थ होकर प्राणवायु को रोकना चाहिये। अधिक और गहरी ( सदा ) सोने वाली आदतों को हटा देना चाहिये इसकी जगह पर उसे कई बार थोड़ा-थोड़ा सोने की आदत डालनी चाहिये। प्रत्येक समय उसे जागना चाहिये और विचारना चाहिये कि उसने पहले नींद में स्वप्न को पूर्णरूप से पहचानना है और यदि ऐसा नहीं तो उसे इमानदारी के साथ सोने के पहले इसे पहचानने के लिये अपने इष्टदेव से प्रार्थना करनी चाहिये।

यदि इसके बाद भी साधक स्वप्न को नहीं पहचान सका, तो उसे पुनः बैठना चाहिये और कमरे की वस्तुएँ, कुर्सी, टेबुल, ( मेज ), विस्तर, कपड़े और चित्रों को देखना चाहिये और यह मानना चाहिये कि वह यह सब स्वप्न में देख रहा है। इस भावना से वह एक बार फिर सो जायेगा।

वह साधक जो अत्यधिक तन्द्रालु होने के कारण स्वप्न को नहीं पहचान पाता, उसे संभोगचक्र में लाल तरंगों को देखना चाहिये। रोशनी की चमक से उसका सम्पूर्ण शरीर और कमरा परिव्याप्त या चमकता हुआ हो, स्वच्छ बिन्दु दोनों भौंहों के बीच में दिखाई देंगे। वह जो बहुत कम सोता है, उसे नीले हूँ और नीले बिन्दु को गुह्यचक्र में देखना चाहिये।

जो साधक बड़े परिश्रम से उपर्युक्त शिक्षाओं का अभ्यास करता है, लेकिन फिर भी स्वप्न को नहीं पहचान पाता है, तो उसे एकान्त में चला जाना चाहिये और अपने कपड़े उतार कर, कूदकर, नाचकर नंगे दौड़ना चाहिये तथा जोर जोर से चिल्लाना चाहिये कि यह स्वप्न है, यह स्वप्न है। पुनः उसे खतरनाक चट्टान के सिरे ( चोटी ) पर चढ़ना चाहिये और चोटी से नीचे की ओर देखना चाहिये और इसे बार बार दोहराना चाहिये। फिर भी यदि वह स्वप्न को नहीं पहचान सका तो उसे लज्जित और पुनः संभोगचक्र में तीक्ष्ण परिवर्तनशील शीघ्रगामी तेज धार वाले ब्लेडों को देखना चाहिये, जो ऊपर-नीचे पूरे शरीर से बज-बज ( लग-लग ) करके शरीर को टुकड़े-टुकड़े में काट ( बदल ) कर मांस और हड्डियों को अलग-अलग करते हैं और उसे उनको गिद्ध और भूखे मनुष्यों को प्रदान करना चाहिये। तब उसे महामुद्रा पर अपने विचारों को बिना पृथक् किये ध्यान करना चाहिये।

जो साधक ( योगी ) स्वप्न को समय से और अक्षर क्षणिक भाव में निरन्तर नहीं पहचानता है, उसे अपनी साधना का अपर्याप्त बोध होगा। वस्तुतः यह तब सत्य होता है, जब व्यक्ति ( साधक ) एकाएक स्वप्न से उठकर उसे पहचानने लगे। यदि ऐसा है तो साधक ( योगी ) को पुनः चेतावनी दी जानी चाहिये कि वह अपनी प्रवृत्तियों की ओर देखे तथा अपनी इच्छाओं को स्वप्न की दशा में रहते हुए शक्तिपूर्ण बनाए। यदि वह जगा हो तो भी वह अपनी आँख न खोले और स्वप्न को बनाए रखने का प्रयत्न करे तथा वह गुह्यचक्र या हृदयचक्र में ध्यान करे।

साधक ( योगी ) को सावधानी पूर्वक इसका ख्याल करना चाहिये कि किन कारणों से वह स्वप्न से शीघ्र जग गया है। यदि तनाव है तो उससे मुक्त हो, यदि कोलाहल के कारण जग गया है तो वह शान्त जगह में सोये, यदि ठण्डे या गर्मी के कारण जग गया है तो वह अधिक या कम स्थिति के अनुसार कपड़े पहने।

## अन्य विधियाँ

कुछ शिक्षाएँ या विधियां बताती हैं कि सांधक ( योगी ) को लाल और सफेद बिन्दु में बैठे हुए सकारात्मक और नकारात्मक शक्तियों से देखने पर स्वप्न को पहचानने में सहायता मिलेगी। कुछ अन्य लोग यह भी कहते हैं कि नीले हूँ को संभोगचक्र में देखने पर, जब कि साधक ने प्राणवायु को रोका हो, उससे भी स्वप्न को पहचानने में सहायता मिलती है।

संक्षेप में साधक को हमेशा पता लगाते रहना चाहिये कि वह स्वप्न को क्यों नहीं पहचान पा रहा है। इस प्रकार वह उसके बाधक तत्त्वों को पहचानने का प्रयत्न करे। यदि वह बहुत तन्द्रालु है तो उसे लाल या सफेद बिन्दु को कण्ठ संभोगचक्र में देखना चाहिये या दोनों

भौंहों के बीच में चमकते हुए प्रकाश पर देखना चाहिये। यदि वह बहुत सरलतया जग जाता है तो उसे नीले या काले बिन्दु को स्वप्न में देखना चाहिये जब कि वह स्पष्ट नहीं है, अतः लाल बिन्दु को संभोगचक्र में देखना चाहिये, जिसमें सफेद किरण वाली प्रकाश तरंग जो सभी नाडियों और शरीर को अभिव्याप्त की है। जब योगी स्वप्न देखकर के डर उठे तब उसे अनपेक्षित भय के विरोध में यह स्वप्न है, कैसे अग्नि मुझे जला देगी, पानी मुझे कैसे खींच ले जायेगा, यह पशु, यह दैत्य कैसे नुकसान पहुँचायेगा, इसका ध्यान रखते हुए अपनी सुरक्षा करे तथा उसे अग्नि में कुचल डालना चाहिये पानी में चलते रहना चाहिये या अपने को तप्त अग्निगोलक में बदल देना चाहिये और डराने वाले राक्षस, पशु के हृदय को दौड़ कर जला देना चाहिये।

जो साधक ( योगी ) स्वप्न को सामान्यतया ठीक से पहचान लेता है, तो वह स्वप्न के परिवर्तन ( बदलाव ) के लिये अभ्यास करेगा। यहाँ यह कथ्य है कि साधक स्वप्न की अवस्था में अपने शरीर को पक्षी के रूप में, सिंह के रूप में, ब्रह्मा के रूप में, राजा के रूप में, चट्टान, जंगल आदि के रूप में या जिसमें भी चाहे वह बदलने का प्रयत्न करेगा। जब उसकी यह साधनाएँ स्थिर हो जायें तब वह अपने को संरक्षक बुद्ध ( इष्ट देव ) के कई शारीरिक आकारों में बैठे हुए, खड़े हुए, लम्बे, चौड़े, छोटे, बड़े आदि में बदल लेगा। उसे अपने में यह महसूस होगा कि उसने स्वप्न में विभिन्न वस्तुओं को देखा है। उदाहरण के लिये—पशु को अग्नि में, एक को अनेक, अनेक को एक, इस प्रकार वह दैवी शक्तियों की साधना का अभ्यास करेगा, जैसे ऊपरी शरीर से अग्नि का प्रज्वलित होना या नीचे के शरीर से पानी का निकलना ( निःसृत होना ) या सूर्य या चन्द्रमा को कुचलना या उसके द्वारा ( साधक का ) अपने शरीर की हजारों· करोड़ों संख्याओं में वृद्धि कर सम्पूर्ण सृष्टि को अभिव्याप्त करना आदि।

## स्वप्नयोग की साधना ( अभ्यास ) का मुख्य उद्देश्य

साधक स्वाप्निक काय को अन्तराभव की स्थिति में देखें और इस जीवन काल में इसे प्राप्त करने के लिये साधक को नींद की चार शून्यताओं[1] का परिबोध होना चाहिये तब चौथी शून्यता या सहज शून्यता से वह एकाएक प्राण और मन को बुद्ध के मण्डल में स्वाप्निक ( मायिक ) शरीर के रूप में प्रत्यावरण करेगा। फिर वह मण्डल को और इष्टदेव (संरक्षक बुद्ध)

---

1. स्वप्नयोग में निद्रा की चार शून्यताएँ, क्रमशः सोने के पहले या बाद में तुरन्त जो चार शून्यता बोध प्रतीत होते हैं, वे निम्न हैं—

1. मौलिक शून्यता, 2. आत्यन्तिक शून्यता, 3. परम शून्यता और 4. सहज शून्यता। वास्तव में इन शून्यताओं का अन्तर उनकी स्पष्टता और पूर्णता को लेकर है।

को महाशून्यता में लय कर देगा। इस प्रकार इस लय और उत्पत्ति का स्वप्नयोग में अभ्यास करना होता है।

## बुद्ध के क्षेत्र तक पहुँचने का साधनाभ्यास

इसके बाद साधक ( योगी ) बुद्ध के प्रदेश तक पहुँचने का साधनाभ्यास करता है, जैसा कि नीचे बताया जा रहा है—

अपने को संरक्षक बुद्ध ( इष्टदेव ) के समान ( सदृश ), एक गतिशील तारे के समान, इन्द्र के स्वर्गलोक में आते हुए के समान, या किसी अन्य सांसारिक स्वर्ग में आते हुए देखे तथा लौटने के पहले उस स्थान को देखे और जब वह स्थिर हो जाय तब साधक को बुद्ध के विशुद्ध क्षेत्र में माया करनी चाहिये। जैसे—विशुद्ध वैरोचन क्षेत्र या विशुद्ध अमिताभ क्षेत्र या उन्हीं की भाँति अन्य बुद्ध के क्षेत्रों में! यह बोध भी उसे एक क्षण में हो जाता है। इस प्रकार बुद्ध के पवित्र क्षेत्र में पहुँच कर उसे बुद्ध का अनुग्रह और उपहारादि को भेंट करना तथा उनके उपदेशों को सुनना चाहिये।

प्रारम्भ में इस प्रकार का दर्शन और अनुभव बहुत स्पष्ट नहीं होता, लेकिन साधक को यह जानना चाहिये कि जो वह स्वप्न में देख रहा है वह विशुद्ध क्षेत्र ही है, संसार ही निर्वाण है। इस प्रकार इन सबके बाद स्वप्न का साधनाभ्यास करता हुआ साधक का दर्शन स्पष्ट और परिस्पष्ट हो जाता है।

## मायिक काययोग साधना और स्वप्नयोग साधना में अन्तर

यदि कोई पूछे कि क्या मायिक काययोग और स्वप्नयोग साधना में कोई अन्तर है, तो उसका उत्तर होगा कि दोनों मूलतः एक ही हैं, लेकिन स्वप्नयोग को मायिक काययोग का पूरक मानना चाहिये। साधक में मायिककाय को पैदा करना और अन्य पूर्ण कार्यों को पैदा करना होता है। वह यह जाने कि मायिककाय जो जाग्रत् अवस्था की रश्मियों से पैदा होता है, वह बहुत गहन और स्वप्न की अपेक्षा सूक्ष्म होता है, लेकिन साधक को दोनों योगों को एक दूसरे का सहयोगी समझ कर अभ्यास करना चाहिये और इस राह में समय का चढ़ाव जो स्वप्न की निरपेक्षता को प्रदर्शित करता है तथा जाग्रत् दशा को स्वाभाविक रूप से जीत लेता है, इन दोनों योगों का अभ्यास किसी साधक के सांस्कारिक, लौकिक विचारों को परिशुद्ध करता है। तब साधक अनुभव करने लगता है कि सब अभाव मन के हैं, उसमें मन भी आत्मतत्त्व से शून्य है, जैसे स्वप्न। इस परिस्थिति का परिबोध संसार और निर्वाण की अतात्त्विक प्रातिभासिकता को बतलाना है और उससे न तो बंधते हैं और न मुक्त होते हैं, बल्कि हर प्रकार की स्थूल सूक्ष्म विशुद्धियाँ और अशुद्ध राग साफ किये जाते हैं। इस प्रकार इस अभ्यास से अन्त में संभोग काय के बुद्धत्व का चमत्कारिक स्वरूप स्पष्ट होता है।

## भोट भाषा में उपलब्ध विशिष्ट संदर्भ-ग्रन्थ

1. छोस्-डुग् दुद्-चो जिङ्-खुई ङोन्-डो ङोस्-डुब जुर्-चोल् ।
2. छोस्-डुग्-गी ठुल-खोर नद् की मन्-ङग् गी-गोमस्-जा-येशेस् मे-होद् खिल्-वा ।
3. जब्-मो नरो-छोस्-डुग्-गी ठुल-खोर ज्रिन्-डोस् थोङ्-चम्-गीस् खोङ्-छुद् दोन्-दङ् दन्-पा ।
4. जब्-मो नरो-छोस्-डुग्-गी मिगस्-रिम् मन्-ङग् खा-थोर् पेहु-रीस् चस्-शुगस् ।
5. जब्-लम् नरो-छोस्-डुग्-गी-ग्यब-छोस् ठुल-खोरच्-लुङ डा-मिग् खोर्-लोहि पे-रीस् थोङ वा दोन्-योद् ।
6. जब्-लम् नरो-छोस्-डुग् गी नमस्-लेन थुन-छोस-दुद्-चिहि जिङ्-खु शेस्-ज-वा डुब्-ग्युद् कर्मा-कम्छङ्-गी दोन्-ठिद् ।
7. ठुल्-खोर् मिगस्-रिम्-सल्-जेद् जुर्-क्रोद् ।
8. लुङ्-सेमम् अेर्-मेद्-की ठिद्-यिग्-गी जिङ्-पो दुस्-पा डुब-दे छोग्-ज़िन् ।
9. छोस् डुग्-गी गेगस् सेल्-गी-कोर ।
10. छोस्-डुग्-दुस्-पई जिन्-डोस् ।

# तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद—5

—वङ्छुग् दोर्जे—

[ तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद शीर्षक से 'धीः' के अंकों में क्रमशः चार लेख प्रकाशित हुए हैं। सातवें अंक में क्रियातन्त्र के स्वरूप आदि पर विचार किया गया था। इसी क्रम में इस लेख में यहाँ **चर्यातन्त्र** का अभ्युदय, स्वरूप, आभ्यन्तर भेद तथा साधना पद्धति पर विचार किया गया है। साधना विधि का पुनः प्रवेशचर्या, योगचर्या, साधनासिद्धि की चर्या तथा सिद्धि की चर्या पर विचार किया गया है। ]

## ( क ) चर्यातन्त्र का अभ्युदय

दीपंकर श्रीज्ञान ने बोधिपथप्रदीप की स्ववृत्ति में चर्यातन्त्र वैरोचनाभिसंबोधि तन्त्र, वज्रपाण्यभिषेक तन्त्र आदि 8 हजार बताये हैं।[1] बुस्तोन ने वैरोचनाभिसंबोधि तन्त्र को मूलतन्त्र, गुह्यश्रेष्ठ तन्त्र को उत्तरतन्त्र तथा वज्रपाण्यभिषेक आदि तीन तन्त्र-ग्रन्थों को चर्यातन्त्र में माना है।[2] अन्य विद्वानों में साक्य सम्प्रदाय के डोगोन छोसग्यल फगसपा आदि क्रियातन्त्र में स्वदेह में देवकाय की भावना का अभाव मानते हैं। अतः वे मंजुश्रीमूलकल्प को भी चर्यातन्त्र के अन्तर्गत रखते हैं। इनके मत से वैरोचनाभिसंबोधितन्त्र, अचलमहाकल्पतन्त्र, यमान्तक-क्रोधविजयतन्त्र भी चर्यातन्त्र हैं।[3] अन्य विद्वानों में महापण्डित पुण्यकीर्ति आदि ने अचल महाक्रोधराजतन्त्र और नीलाम्बरधर वज्रपाल आदि सात चर्याग्रन्थ गिने हैं।[4] इनका यहाँ संक्षेप में देशना के साथ जोड़ कर परिचय दिया जायेगा।

सामान्यतः तथागत महावैरोचन अकनिष्ठ भुवन में निरन्तर धर्म की देशना करते हैं। समय-समय पर निर्माणकाय, सुमेरु पर्वत, जम्बूद्वीप आदि में भी प्रकट होकर धर्मोपदेश करते हैं। विशेषकर चर्यातन्त्रों में असाधारण वैरोचनाभिसंबोधितन्त्र की देशना भगवान् महावैरोचन के बुद्धत्व प्राप्ति के स्थान कुसुमतलगर्भालंकारव्यूह नामक क्षेत्र में की है। इस क्षेत्र के सम्बन्ध में

---

1. पृ० 214 ति० सं०, धर्मशाला से प्रका० 1969.
2. जि० 24, पृ० 985 लोकेशचन्द्र द्वारा प्रकाशित।
3. सामान्य चर्यातन्त्र, साक्या कबुम, जि० 7, पृ० 137.
4. पृ० 25, ति० सं०, तिब्बती पुस्तकालय, धर्मशाला से प्रकाशित 1975.

वज्रपाण्यभिषेकतन्त्र के निदान परिवर्त में कहा गया है कि यह क्षेत्र अनन्त संसार धातु का निर्देश करता है। एक संसारधातु में अनन्त लोक धातु संगृहीत होते हैं, शतकोटि चतुर्दीपलोक, शतकोटि सुमेरु पर्वत, शतकोटि महासागर तथा सूर्य और चन्द्रमा ये सब त्रिसहस्रमहासहस्रलोक कहलाते हैं। ऐसा शतशतकोटि एक कुसुमतलगर्भालंकार कहलाता है। ऐसा शतकोटि एक एक सन्तति कुसुमतलगर्भालंकार कहलाता है, ऐसा पुनः शतकोटि मध्यम सन्तति और ऐसा शतकोटि क्षेत्र कुसुमतलगर्भालंकार व्यूहक्षेत्र कहलाता है। अर्थात् भगवान् वैरोचन द्वारा बुद्धत्व के पूर्व बोधिसत्त्वों की चर्या द्वारा परिशोधित सम्पूर्ण क्षेत्र ही कुसुमतलगर्भालंकार व्यूहक्षेत्र है। जो अचिन्त्य विपाक की सम्पन्नता से उद्भूत हुआ है। उस क्षेत्र में आकाश में सूर्यप्रकाश के फैलने पर जैसे आकाश और प्रकाश अद्वय हो जाते हैं, उसी प्रकार अद्वयभाव में स्थित महा-वैरोचन बुद्धसत्त्वों की कार्यसमतास्थितनामधर्मपर्याय, वाक्समतास्थितनामधर्मपर्याय और चित्त-समतास्थितनामधर्मपर्याय की देशना करते हैं। काय, वाक्, चित्त की थाह न होने से भगवान् महावैरोचन के काय, वाक्, चित्त सभी भूमियों में प्रवेश के योग्य हैं। इस प्रकार इसी क्षेत्र में भगवान् महावैरोचन वज्रपाणि द्वारा प्रश्न करने पर इस तन्त्रशास्त्र का सात स्कन्धों (भागों) तथा 25 परिवर्तों में विभंग कर देशना करते हैं। यथा—1. बोधिचित्त और उसकी उत्पादविधि को स्पष्ट करते हुए चित्तविभंगक्रम, 2. महाकरुणा से प्रेरित होकर मण्डल प्रवेश, अभिषेक विधि, मन्त्र का लक्षण और विघ्न उपशमन विभंगक्रम, 3. सामान्य मन्त्रकोश, 4. लोक-सिद्धि विभंगक्रम, 5. सिद्धिसाधनातत्त्व विभंगक्रम, 6. देवध्यान प्रतिपादन विभंगक्रम, 7. निर्लक्षण विभंगक्रम, 8. लोकोत्तर मन्त्रजप विभंगक्रम, 9 अक्षर चक्रविभंगक्रम, 10. मुद्राक्रम विभंगक्रम, 11. मन्त्रमण्डल प्रवेशक्रम विभंग, 12. मन्त्रअष्टमुद्राविभंगक्रम, 13. विद्यामन्त्रव्रत विभंगक्रम, 14. बोधिसत्त्व शिक्षा उपायवान् विभंगक्रम, 15. आचार्यतत्त्वज्ञान विभंगक्रम, 16. अक्षरन्यास-विभंगक्रम, 17. शताक्षरी उद्भूत विभंगक्रम, 18. फलयोगनिर्दिष्ट विभंगक्रम, 19. स्वतत्त्वसाधन-विभंगक्रम, 20. शताक्षरीविधि विभंगक्रम, 21. सम्यक्संबोधि स्वभावनिर्दिष्ट विभंगक्रम, 22. त्रिसमयचर्याविभंगक्रम, 23. तथागतनिर्दिष्ट विभंगक्रम और 24. मन्त्रानुसार बोधिसत्त्वचर्या-विधि यथाक्रम विभंग[1]।

बुस्तोन ने 26वाँ परिवर्त भी गिना है। बुद्ध के पूर्व जन्म में बोधिसत्त्व के रूप में होते समय ब्राह्मण द्वारा अग्नि के भेदों के बारे में पूछने पर वेद में आये 44 अग्निभेदों और बुद्धत्व की प्राप्ति के बाद द्वादश अग्नियों में पूर्वगमन द्वारा होम की विधि को भी गिना है[2]। लेकिन यह परिवर्तित क्रम वर्तमान उपलब्ध स्देगे तंजुर में नहीं है। वैरोचनाभिसंबोधितन्त्र

1. तो० 495, प० 151–260.
2. सामान्यतन्त्र जि० 15, पृ० 234.

मूलतन्त्र है। इसमें तीन मण्डल हैं। इस मूलतन्त्र के साथ ही भोट भाषा में उपलब्ध गुह्य-श्रेष्ठतन्त्र[1] उत्तरतन्त्र कहलाता है। इसमें सात परिवर्त हैं। यथा—1. शान्ति आदि चतुर्थ कर्म हेतु शन्तिहोम, 2. पुष्टि होम विधि, 3. वश होम विधि, 4. रौद्रचर्या की सिद्धि हेतु होम, 5. स्वर व्यंजन अक्षरों का अर्थ बताते हुए उसकी भावना विधि, 6. देवभावना से पूर्व कर्म प्रायश्चित्त, मन्त्रजप आदि की विधि और 7. महाकरुणा की उद्भूति के साथ गुह्यमण्डल में प्रवेश कर तथागतों द्वारा अधिष्ठित विधि। इस तन्त्र के बारे में बुस्तोन का कहना है कि यह अपूर्ण है, क्योंकि इसके नाम से उद्धृत अनेक वचन शास्त्र में आते हैं[2]।

अचल महाक्रोध की देशना के बारे में इसी ग्रन्थ में कहा गया है कि भगवान् वायुमण्डल में विभिन्न रत्नों से अलंकृत विमान, अनन्त व्यूहों से परिपूर्ण अचिन्त्य अनन्त पुण्यों से उत्पन्न सिंहासन पर स्थित होकर वज्रपाणि, बोधिसत्त्व, अवलोकितेश्वर, मैत्रेय, शारिपुत्र, मौद्गल्यायन आदि श्रावकों से परिपूर्ण, ब्रह्मा, विष्णु आदि के साथ विहार करते समय महाकरुणा से प्रेरित होकर चित्त द्वारा इस तन्त्र का उपदेश करते हैं[3]।

नीलाम्बर वज्रपातालतन्त्र की देशना भगवान् ने सप्त पातालक्रम में स्थित नागलोक में वज्रपाणि के साथ विहार करते समय अपने चरणों से प्रकाशपुंज को स्फुरण कर नाग, आनन्द, उपानन्द आदि राजाओं और नागों को आकर्षित कर, उनका दमन कर उन्हें अभिषिक्त किया और इस तन्त्र की देशना की[4]। इसमें सात परिच्छेद हैं। यथा—1. निदान परिवर्त, 2. धन साधन और विघ्न निवारण परिवर्त, 3. निष्प्रतीकार रोग निवारण परिवर्त, 4. मण्डल परिवर्त, 5. यक्ष साधना परिवर्त, 6. नाग साधना परिवर्त और 7. कथा परिवर्त।

नीलाम्बर त्रैलोकविनयतन्त्र की देशना भगवान् ने सुमेरु पर्वत के दक्षिण अलकावती प्रासाद में विहार करते समय अनन्त देवों, असुरों और वज्रपाणि को की[5]। इसमें चार परिच्छेद हैं—1. निदान परिच्छेद, 2 पातालदमन परिच्छेद, ३ मनुष्यलोक दमन परिच्छेद और 4. आकाशलोक दमन परिच्छेद।

चर्यातन्त्र की देशना से सम्बद्ध निदान परिवर्तों को देखने से लगता है कि साधक श्रद्धा, भक्ति और साधना के बल से तत्त्व का साक्षात्कार कर तथागत से सीधा सम्बन्ध

---

1. तो० 495 पृ० 229–260 तक.
2. जि० 15, पृ० 236.
3. तो० 495, पृ० 262 ख.
4. तो० 449, पृ० 167क.
5. तो० 501, पृ० 177.

स्थापित कर सकता है, प्रश्न कर सकता है और उसके आधार पर ग्रन्थ लिख सकता है। चर्यातन्त्र की देशना सभी कालों में महावैरोचन करते हैं। कुसुमतलगर्भालंकार व्यूह आदि को देखने से सम्पूर्ण जगत् ही तथागत की देशना का क्षेत्र लगता है। इससे स्पष्ट होता है कि जगत् के किसी भी कोने में और किसी भी साधक द्वारा ध्यान भावना करने पर तथागत प्रकट होकर उसे देशना देते हैं।

## ( ख ) चर्यातन्त्र का स्वरूप

बाह्य स्नान आदि की शुद्धि के साथ इष्टदेव की भावना आदि आभ्यन्तर ध्यान की भी समान रूप से चर्या करने वाला साधक चर्यातन्त्री कहलाता है[1]। ज्ञानसमुच्चय[2] में चर्यातन्त्र के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए भगवान् ने कहा है कि बाह्य काय, वाक् और आभ्यन्तर चित्त की शुद्धि के लिये विभिन्न चर्याविधियों का अनुशीलन करना, क्रियातन्त्र में वर्णित कर्ममुद्रा से उपलभ्य देवी को देखने के साथ हास्य आदि की क्रियाओं से सुख की अनुभूति कर ध्यान करना चर्यातन्त्र के मार्ग का स्वरूप है।

चर्यातन्त्र में प्रधान रूप से स्वकाय को बुद्धकाय में देखने पर कायाधिष्ठान की प्राप्ति त्वरित होती है। अपने वचनों की मन्त्र रूप में भावना कर वागधिष्ठान की प्राप्ति तथा स्वचित्त में ज्ञान स्वरूप की भावना कर चित्त को चित्त अधिष्ठान की प्राप्ति होती है। स्वयं भी देवरूप में भावना करने से स्वदेह के प्रति अभिनिवेश मोह का क्षय होता है और दिव्य गुण आसानी से उत्पन्न होते हैं, अर्थात् फल की मार्गरूप में भावना करने से द्वैपुण्य परिपूर्ण हो जाता है। पट चित्र आदि में इष्टदेव की भावना कर आराधना आदि करने की अपेक्षा स्वदेह को देवकाय के रूप में परिवर्तित कर भावना करने से द्वैपुण्य का संचय बहुत शीघ्र होता है। चर्यातन्त्रों में यही विधि उपदिष्ट है। अतः यह सामान्य क्रियातन्त्र की अपेक्षा श्रेष्ठ माने जाते हैं।

## ( ग ) चर्यातन्त्र के आभ्यन्तर भेद

क्रियातन्त्र की ही भाँति चर्यातन्त्र के भी तीन भेद हैं—( 1 ) तथागत कुल, ( 2 ) पद्मकुल और ( 3 ) वज्रकुल। कोङ्दुल रिन्पोछे के मतानुसार इनको काय, वाक्, चित्त नामक त्रिकुल में भी बांटा जा सकता है। जैसे कि तथागत कुल कायकुल है, पद्मकुल वाक्कुल है और

---

1. श्रेयकोश, जि० 2, पृ० 593.

2. तो० 447, प० 285.

वज्रकुल चित्तकुल है।[1] यही चर्यातन्त्र का द्वार भी कहलता है।[2] सामान्यतः सभी तथागत एवं कुल तत्त्वतः एक ही होते हैं, मात्र उपायवश विनेय जनों के आशय के अनुसार ये विभिन्न रूपों में प्रकट होते हैं। उदाहरण के लिये एक साधक भगवान् शाक्यमुनि के रूप और आकार को, जैसे--चित्त से निमित्त करके ध्यान लगाता है, वैसे रूप, आकार का साक्षात्कार करता है। इसीलिये हम देखते हैं कि सिंहली अपनी ही जैसी मूर्ति का निर्माण करते हैं, तो वहीं चीनी, जापानी, तिब्बती अपने ही रूप, रंग और आकार में। इसी प्रकार काय, वाक्, चित्त भी तत्त्वतः एक ही है। वज्रपाणि अभिषेक तन्त्र में भी कहा है कि जो कुलपुत्र मण्डल में प्रवेश कर मन्त्रचर्या करता है, उसके वाक् से अतिरिक्त मन नहीं है, मन के अतिरिक्त वाक् नहीं है, काय के अतिरिक्त वाक् नहीं है और वाक् के अतिरिक्त काय नहीं है। उसे सोचना चाहिये कि वाक् ही मन है, मन ही देवरूप है और देवरूप ही वाक् है। इस प्रकार तीनों को अभिन्न मान कर ध्यान करने से उसका शरीर इष्ट देवता के रूप में, मन्त्र वाक् में और मन चित्त में प्रतिष्ठित होगा। इससे भी स्पष्ट हो जाता है कि काय, वाक् और और चित्त भी एक ही है।

चर्यातन्त्रों में भी क्रियातन्त्र की भांति शान्ति, पुष्टि और रौद्र कर्म की सिद्धि के लिये कुल को तीन भागों में विभक्त किया गया है। देवता का स्वरूप यहाँ क्रियातन्त्र की अपेक्षा भिन्न है। जैसे तथागत कुल में वैरोचन और अचल अथवा अक्षोभ्य, वज्रकुल में वज्रपाणि नीलाम्बर स्वीकृत हैं। पद्मा करपो कहते हैं कि चर्यातन्त्र भी प्रायः क्रियातन्त्र के सदृश ही है, अतः क्रियातन्त्र के अतिरिक्त इसमें कुल के अलग भेद नहीं होते। क्रियातन्त्र और चर्यातन्त्र दोनों के यद्यपि पांचों का भेद किया जा सकता है, लेकिन इन दोनों तन्त्रों के साधक की सिद्धि तीन कुलों में संगृहीत है। अतः तीन ही कुलों का भेद किया जाता है। आचार्य डोगोन छोसग्यल फगसपा सामान्य चर्यातन्त्र में वैरोचन अभिसंबोधितन्त्र को तथागत कुल का ग्रन्थ और वज्रपाणा-भिषेक तन्त्र को वज्रकुल का ग्रन्थ मानते हैं। ये कहते हैं कि पद्मकुल के तन्त्र का तिब्बती भाषा में अनुवाद नही हुआ।[3] पण्डितपुण्यकीर्ति के मत से हयग्रीवतन्त्र पद्मकुल का ग्रन्थ है, जो कि तिब्बती भाषा में अनूदित नहीं है।[4] बुस्तोन चर्यातन्त्र को क्रियातन्त्र के समान होना मानते हैं। अतः उन्होंने चर्यातन्त्र की अलग से कोई व्याख्या नहीं की है।[5]

---

1. ज्ञेयकोश भाग 2 पृ० 593.
2. वहीं पृ० 58.
3. साक्या बकहबुभ जि० 7, पृ० 253 जापान से प्रकाशित।
4. सामान्यतन्त्र पृ० 50 धर्मशाला से प्रकाशित 1975.
5. जि० 14, प० 963.

## ( घ ) चर्यातन्त्र की साधना पद्धति

चर्यातन्त्र की साधना विधि को श्रीबुद्धगुह्य चार भागों में विभक्त करते हैं—( 1 ) प्रवेशचर्या, ( 2 ) योगचर्या, ( 3 ) साधनासिद्धि और ( 4 ) सिद्धिचर्या।

### 1. प्रवेशचर्या

प्रवेशचर्या के पुनः दो भेद हैं—बाह्य प्रवेश अभिषेक विधि और आभ्यन्तर प्रवेश—समय और संवरों का पालन करना। अभिषेक के सम्बन्ध में बाद में विस्तार से कहा जायेगा। यहाँ चर्यातन्त्र की साधना के लिये किन-किन अभिषेकों की प्राप्ति अनिवार्य होती है, इसका संकेत किया जायेगा। ज्ञानतिलक में कहा है कि चर्यातन्त्र के साधक को क्रियातन्त्र के सभी अभिषेकों को प्राप्त करना पड़ता है। कलशाभिषेक से दुर्गति का नाश होता है। यह अभिषेक भवचक्र के बीज को धो देता है और प्रथम प्रमुदिता भूमि से लेकर दसवीं धर्ममेघा नामक भूमि तक साधक को पहुँचा कर बुद्धत्व की प्राप्ति कराता है। पटाभिषेक से 32 लक्षणों और 80 अनुव्यंजनों की प्राप्ति होती है। घण्टाभिषेक से साठ घोष अंगों की प्राप्ति और वज्राभिषेक से यथावत् एवं यावत् ज्ञान की प्राप्ति का सोपान खुल जाता है।

चर्यातन्त्र में अभिषेक की प्राप्ति के लिये कृत्रिम मण्डलों की व्यवस्था है। अभिषेक की प्राप्ति के पूर्व मण्डल में प्रवेश करते समय तथा अभिषेक की प्राप्ति के बाद इन तीन अवस्थाओं में तीन प्रकार के समयों और संवरों का पालन करना पड़ता है। समय और संवर के सम्बन्ध में विस्तार से बाद में लिखा जायगा। यहाँ चर्यातन्त्र के साधक के लिये सामान्य एवं अनिवार्य रूप से पालनीय समय-संवरों का संकेत मात्र लिखा जा रहा है। अभिषेक की प्राप्ति के लिये साधक काय, वाक् और चित्त इष्टदेव को समर्पित करता है। उसके समर्पण के पश्चात् साधक भी इष्टदेव कुल का परिवार बन जाता है। तब उसका कर्तव्य बन जाता है कि वह कुल की शिक्षाओं के अनुसार कार्य करे। अभिषेक की प्राप्ति के पश्चात् साधक को चर्यातन्त्र की वास्तविक साधना मे सलक्षण और निर्लक्षण देवयोग की निरन्तर भावना करनी पड़ती है, ऐसा विचार कर गम्भीरोदार सलक्षण और निर्लक्षणयोग की भावना करते रहना चाहिये।

### 2. योगचर्या

योगचर्या ( साधना विधि ) के भी दो भेद हैं—सलक्षण योग और निर्लक्षण योग।

17

## सलक्षण योग

सलक्षण योग भावना की भी बाह्य और आभ्यन्तर चार-चार अंगों से युक्त दो विधियां बतायी गयी हैं। पुनः चार अंगों वाली साधना विधि के दो भेद होते हैं—बाह्य सामान्य साधना विधि और विशेष साधना विधि।

### ( क ) बाह्य सामान्य विधि

क्रियातन्त्र की ही भाँति शून्यदेव, अक्षरदेव, रूपदेव, आदि छः देव तत्त्वों के चार अंगों—1. आश्रित, 2. बोधिचित्त, 3. ध्वनिमन्त्र बीज और 4. प्राणायाम, के द्वारा भावना की जाती है। बाह्य और आभ्यन्तर स्नान आदि से शुद्धीकरण और रक्षाचक्र की भावना कर अपने इष्टदेव का आवाहन करना चाहिये। इष्टदेव की पूजा, अर्चना, अभ्यर्थना करने के बाद शून्यता की भावना करना ही शून्यदेव कहलाता है। इष्टदेव के मन्त्रबीज की भावना करना अक्षरदेव है, मन्त्रध्वनि के साथ स्फुरण और संहार की भावना ध्वनिदेव हैं, इष्टदेव का रूप रूपदेव है, इष्टदेव के हृदय कमल में आयुध आदि की भावना मुद्रादेव, स्वदेह को मन्त्र द्वारा अधिष्ठित कर देवरूप में उसका ध्यान करना लक्षणदेव है। इन छः देवतत्त्वों की भावना विधि क्रियातन्त्र के समान है। यह सामान्य विधि कहलाती है।

### ( ख ) बाह्य विशेष साधना विधि

यह विशेष रूप से वैरोचनाभिसम्बोधितन्त्र में वज्रपाणि तथागत वैरोचन से पूछते हैं कि—हे भगवन्! जो साधक देवरूप से युक्त होकर या देवरूप का आलम्बन कर चर्या करता है, वह अतिशीघ्र देवरूप में परिणत होता है। अतः आप मुझे देवरूप का निर्देश करें। प्रत्युत्तर में भगवान् कहते हैं—साधु-साधु, तुम्हारा प्रश्न करना बहुत ही साधु है। हे वज्रपाणि सुनो, देव के तीन स्वरूप हैं—अक्षर, मुद्रा और रूप। अक्षर के पुनः दो भेद होते हैं—शब्द और बोधिचित्त। इष्टदेव में और अपने हृदयकमल में स्थित चन्द्रमण्डल में यानी बोधिचित्त और उसके ऊपर इष्टदेव के मन्त्र बीज की भावना हो शब्ददेव और बोधिचित्त की भावना है। मुद्रा के भी दो भेद हैं—चक्र, वज्र आदि रूपी मुद्रा और धर्मोदय, जो शून्यता का बोधक है, अरूपी मुद्रा है। परिपूर्ण शुद्ध वह है, जो निर्विकल्प है, सभी लक्षणों से रहित है। अशुद्ध वह है, जो लक्षणों, वर्णों तथा संस्थानों ( आकार ) से युक्त हो। देव के इन दो अन्तिम रूपों का प्रयोजन है फल का सलक्षण और निर्लक्षण रूप होना।[1]

---

1. द्विविधदेवतायोगं निर्दिशति। देवतारूपमपि गुह्यकाधिपते! द्विविधं परिशुद्धमशुद्धं च। तत्र परिशुद्धमधिगतरूपं सर्वनिमित्तापगतम्। अपरिशुद्धं सर्वनिमित्तं रूपवर्णसंस्थानं च। तत्र द्विविधेन देवतारूपेण द्विविधकार्यनिष्पत्तिर्भवति। सनिमित्तेन सनिमित्ता सिद्धिरुपजायते। अनिमित्तेनानिमित्ता सिद्धिरिष्टा जिनवरैः सदा। अनिमित्ते स्थित्वा वै सनिमित्तं प्रसाध्यते। तस्मात् सर्वप्रकारेण निषेध्यत इति। ( प्रदीपोद्योतन टीका, पृ० 119 )।

### (ग) आभ्यन्तर सामान्य साधना विधि

वैरोचनाभिसंबोधितन्त्र[1] में बोधिसत्त्व वज्रपाणि द्वारा भगवान् से गुह्य मन्त्र की साधना कैसे करें, ऐसा पूछने पर वे निम्नलिखित इन्हीं चार अंगों का प्रतिपादन करते हुए सिद्धि हेतु 10 लाख बार मन्त्रजप करने को कहते हैं। अतः पूर्व कर्म सामान्य विधि के समापन के बाद परमार्थ बोधिचित्त स्वरूप से संवृति आभास चन्द्रमण्डल का ध्यान करना चाहिये। उस पर बीजाक्षरों का न्यास करना चाहिये, जो स्वयं अनायास ध्वनि के रूप में स्फुरित होते हों। बीजाक्षर और चन्द्रमण्डल परिणत होकर स्वदेह देवरूप में प्रकट हुए हैं, ऐसा सोचना चाहिये। आदर्श में रूप के प्रतिबिम्बित होने की भाँति अपने ही समान सामने भी भावना करनी चाहिये और इष्टदेव के हृदयकमल में स्थापित बीजाक्षर पर मन लगाकर प्राणायाम करना चाहिये। प्राणायाम के अभिप्राय को समझाते हुए वैरोचनाभिसंबोधितन्त्र में कहा है कि प्राण = वायु है, अपान = स्मृति। शरीर में वायु के प्रवेश मार्ग के सभी छिद्रों को रोककर मन्त्र में एकाग्र रहना, स्मृति से युक्त होना ही प्राणायाम है। जब तक देवता का आभास प्रकट न हो, तब तक प्राणायाम करते हुए मन्त्र को जपते रहना चाहिये।

### (घ) आभ्यन्तर विशेष साधना विधि

अपने बोधिचित्त चन्द्रमण्डल में अ, आ, अं, आ इन चार अक्षरों में से किसी एक की भावना करनी चाहिये। उससे प्रकाश के स्फुरण और संहरण विधि द्वारा स्वार्थ और परार्थ की सिद्धि का ध्यान करना चाहिये। उसके बाद बीजाक्षर से परिणत होकर पीत वर्ण, एक मुख और दो भुजा वाले तथा ध्यान मुद्रा में उष्णीष और पाद में चक्र से अलंकृत 32 लक्षणों और 80 अनुव्यंजनों से परिपूर्ण चीवर धारण किये श्वेत पद्म और चन्द्रमण्डल के ऊपर विराजमान बुद्धदेव का ही मैं स्वरूप हूँ, ऐसे अहंकार में स्थित होना चाहिये। उसके बाद हृदयकमल में पुनः चन्द्रमण्डल पर बीजाक्षर में वैरोचन की भावना करनी चाहिये। फिर उनके हृदयकमल में चन्द्रमण्डल और बीजमन्त्र का न्यास कर प्राणायाम द्वारा मन्त्र का जप करना चाहिये। यही आभ्यन्तर चार अंगों से युक्त मन्त्र जप की विधि कहलाती है।

## [2]निर्लक्षण साधना विधि

निर्लक्षण साधना विधि के दो भेद हैं—(क) सामान्य और (ख) विशेष।

---

1. तो० 495, पृ० 360

2. नैव निमित्तं समाधिस्थितस्य निर्निमित्तं फलमिति। ( प्रदीपोद्योतन, पृ० 60 )

## (क) सामान्य विधि

अपने हृदयकमल में ( स्वयं इष्टदेव की भावना कर ) आयुध, चक्र, वज्र, बीजाक्षर आदि की भावना कर प्राणायाम करना फिर देव-देवी के आपस में ईक्षण कर हंसते हुए स्वयं का ध्यान कर राग का मार्गीकरण करते हुए विषय ( शून्यता ) में स्थित होना ही सामान्य निर्लक्षण साधना विधि कहलाती है।

## (ख) विशेष विधि

स्कन्ध आदि चार अन्तों वाली माध्यमिक युक्ति के द्वारा सर्वधर्मों की अजात, अनिरुद्ध आदि गुणों से रहित चतुष्कोटि निष्प्रपंचता का बोध कर तत्त्व में स्थित होना चाहिये। जो सत्त्व इस तथ्य से अपरिचित हैं और इसके कारण नाना प्रकार के दुःखों का अनुभव कर रहे हैं, उन्हें देखकर करुणा से द्रवीभूत होकर उनको अनुगृहीत करने की इच्छा करना, अर्थात् युक्तियों से वस्तुओं की निःस्वभावता का प्रतिपादन कर प्रवृत्त करना, उसके बाद तत्त्व में यथासंभव स्थित कराना और अन्तःसमाधि से उठकर पृष्ठलब्धि में सत्त्वों का हित करना, तीन अंगों से युक्त होकर भावना करना निर्लक्षण भावना कहलाती है। वैरोचनाभिसंबोधि में सलक्षण भावना में ज्यादा जोर देने को कहा है, क्योंकि सलक्षण योग से सलक्षण सिद्धि की ही प्राप्ति होती है। निर्लक्षण योग से सलक्षण और निर्लक्षण दोनों सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं।[1]

इस प्रकार क्रिया और चर्यातन्त्र में योग के चार महत्त्वपूर्ण अंग हैं—देव और शून्यता का योग तथा प्राणायाम और मन्त्र जप का योग। परमार्थतः शून्यता की भावना और संवृति देवरूप की भावना ही धर्मकाय और संभोगकाय की प्राप्ति का प्रधान उपादान है। मन्त्र जप में जिस इष्टदेव की भावना करनी हो, उसका आह्वान एवं अपने को उसी रूप में अधिष्ठित करना चाहिये। प्राणायाम योग उभय योग में दृढ़ता प्राप्त करने का उपाय है, अतः यह सलक्षण योग और निर्लक्षण योग दोनों का समान और अनिवार्य अंग है[2]।

## 3. साधना सिद्धि की चर्या

मन्त्र जप ( सेवा ) के पूर्ण होने पर साधक साधारण और असाधारण सिद्धि को प्राप्त करने का अधिकारी बनता है। साधारण सिद्धि की प्राप्ति के लिये साधक को खड्ग आदि लेकर

---

1. सनिमित्तेन सनिमित्ता सिद्धिरुपजायते। अनिमित्तेनानिमित्ता सिद्धिरिष्टा जिनवरैः सदा। अनिमित्ते स्थित्वा वै सनिमित्तं प्रसाध्यते। तस्मात् सर्वप्रकारेण निर्निमित्तं निषेव्यते॥ ( प्रदीपोद्योतनटीका, पृ० 119 )
2. म० मन्त्रक्रम, पृ० 84

मन्त्र जप करना चहिये। उससे विद्याधर आदि सिद्धि की प्राप्ति होती है। असाधारण सिद्धि की अवस्था में अपने अन्दर स्थित क्षिति, जल, वायु आदि मण्डलों के आश्रय में शक्ति, पुष्टि, रौद्र, वश्य आदि कर्मों में पूर्णता प्राप्त करता है और प्रातिहार्य, अभिज्ञा आदि के द्वारा स्व-पर-उभय का हित करता है। यह सिद्धि का मापदण्ड है। इस प्रकार की स्थिति के आने तक साधना करते रहना चाहिये। सामान्य साधना के काल में स्वप्न में इष्टदेव का आभास होना और इष्टदेव के मण्डल की पूजा, अर्चना करते हुए स्वप्न आदि देखना भी साधना के शुभ लक्षण माने जाते हैं। क्रमशः परिष्कृत होते हुते साक्षात् इष्टदेव के दर्शन से सामान्य और असामान्य सिद्धियों के लिये मन्त्र जप की पूर्णता के बाद यह साधक की इच्छा पर निर्भर करता है कि वह इन सिद्धियों को प्राप्त करना चाहता है या नहीं।

### 4. सिद्धि की चर्या

सिद्धि की चर्या से मृदु इन्द्रिय वाला आठ कल्पों में निश्चित ही सम्यग् संबोधि को प्राप्त करता है। तीक्ष्ण इन्द्रिय वाला ज्यादा से ज्यादा तीन कल्पों में परम पद को प्राप्त करता है। चाहने पर साधक एक जीवन में भी परम पद को प्राप्त कर सकता है।

## (ङ) उपसंहार

बुस्तोन ने कहा है कि क्रिया और चर्यातन्त्र की साधना पद्धति एक समान है[1]। अतः चर्यातन्त्र की साधना पद्धति पर उन्होंने विवेचन नहीं किया है। पण्डित पुण्यकीर्ति ने भी मात्र चर्यातन्त्र को समय-संवर तन्त्रग्रन्थ और कुलभेद तक हो सीमित किया है और उनके मत से भी इसकी साधना पशति क्रियातन्त्र के सदृश ही है[2]। आचार्य चोङ्खा-पा ने संक्षेप में चर्या-तन्त्र की साधना पद्धति पर प्रकाश डाला है[3]। यहाँ प्रधानतः ज्ञेयकोश के आधार पर इस पर कुछ लिखा जा रहा है[4]।

क्रियातन्त्र की ही भाँति चर्यातन्त्र को भी कुल के अनुसार तथागतकुल, पद्मकुल, वज्रकुल इन तोन भागों में विभक्त किया जाता है। साधना पद्धति में चार अंगों से युक्त भावना करने की विधि यद्यपि क्रियातन्त्र के ही समान है, लेकिन चर्यातन्त्र की भावना विधि क्रियातन्त्र की अपेक्षा अधिक परिष्कृत है। अन्यथा क्रियातन्त्र से इसको अलग करने की आवश्य-

1. जि० 14, पृ० 963
2. सामान्यतन्त्र, पृ० 26
3. म० म० क्रम, पृ० 78-85
4. जि० 2, पृ० 593-606

कता न पड़ती। जैसे क्रियातन्त्र में स्वदेह में देवकाय की भावना होने और न होने के सम्बन्ध में मतभेद हैं, किन्तु यहाँ निर्विवाद रूप से स्वदेहरूप की भावना विधि आवश्यक बताई गई है और अपने सम्मुख ध्यान किये इष्टदेव में ज्ञानदेव का आह्वान कर विलीन करने की भी पद्धति है। इसी साधना को सलक्षण देवयोग और निर्लक्षण देवयोग के नाम से जाना जाता है, जो क्रियातन्त्र की अपेक्षा सूक्ष्म है। सलक्षण देवयोग का तात्पर्य है स्वयं इष्टदेव की भावना कर पूर्वोक्त चार अवयवों से युक्त होकर मन्त्र जप करना।

यहाँ यह जानना आवश्यक है कि साधक स्वयं इष्टदेव में कैसे परिवर्तित हो? जैसे हम लोगों का स्कन्ध जो पंच महाभूतों से बना है, अनेक तत्त्वों का संघात मात्र है और पूर्व कर्मों के फल से उत्पन्न हुआ है, उसका परमार्थ प्रतिपादक युक्तियों से जब हम विश्लेषण करते हैं, तो शून्य पाते हैं। लेकिन वह हेतु और प्रत्ययों के मिलने पर निःस्वभाव होते हुए भी आदर्श में प्रतिबिम्ब की भाँति प्रकट होता है। उसी प्रकार सभी धर्मों को समझना चाहिये। जैसे शून्यतास्वरूप से वस्तुओं का प्रादुर्भाव होता है, उसी प्रकार अपने द्वारा देव की भावना और गुरु द्वारा प्रदत्त अभिषेक एवं इष्टदेव की शक्ति (अधिष्ठान) आदि प्रतीत्यसमुत्पन्न विधि द्वारा साधक इष्टदेव में प्रकट होता है। अतः इस स्थिति के आने तक इष्टदेव की भावना करनी चाहिये कि मैं ही इष्टदेव हूँ और इष्टदेव ही मैं हूँ। इस प्रकार इष्टदेव सामान्यतः धर्मकाय की प्राप्ति का उपादानकारक है। सलक्षण योग के समय भावित इष्टदेव के स्वरूप का भी विश्लेषण करना चाहिये। विश्लेषण करने पर जैसे रूप आदि धर्मों की कोई सत्ता नहीं रहती, उसी प्रकार इष्टदेवकाय की भी सत्ता नहीं रह जाती तथा स्वचित्त तीनों कालों से रहित सभी लक्षणों से ऊपर निर्विकल्प स्थिति में पहुँच जाता है। यही निर्विकल्प भावना विधि कहलाती है। भावनाक्रम में कमलशील ने इसी तथ्य को कहा है[1]। कुछ विद्वान् शून्यता का बोध करने के पश्चात् की गई देवभावना को निर्लक्षण भावना और उसके अभाव को सलक्षण भावना मानते हैं। जैसे शून्यता का साक्षात्कार कर लेने के पश्चात् उस शून्यता के बोधक चित्त में प्रबल प्रज्ञा के उत्पन्न होने के साथ ही दान करना, परिक्रमा करना, वन्दना करना आदि कर्म यद्यपि शून्यताबोधक बुद्धि नहीं है, लेकिन शून्यताबोधपूरक चित्त होने से वह कर्म भी शून्यता से प्रेरित कहलाता है। जैसे बोधिचित्त उत्पन्न कर तत्क्षण शून्यता से समाहित होने पर समाहित अवस्था में बोधिचित्त के प्रवाह का अस्तित्व भी स्वीकारा जाता है, वैसे ही यहाँ भी शून्यताज्ञान के प्रवाह में देवभावना

---

1. स एवं अपक्षालकुशलः सर्वप्रपञ्चविगमाय शून्यताभावनया योगमापद्यते। स शून्यताभावनाबहुलो येषु येषु स्थानेषु चित्तं प्रसरति चित्तमभिरमते तानि स्थानानि स्वभावतः परिगवेषमाणः शून्यं प्रतिविद्यपि येनापि चित्तेन परीक्षते तद् अपि स्वभावतः परिगवेष्यमाणं शून्यं प्रतिविध्यति। स एवम् उपपरीक्षमाणो निर्निमित्तायां योगमापद्यते ॥ (भावनाक्रम पृ० 227-228, के० उ० ति० शि० स०, सारनाथ)

करना निर्लक्षण देवभावना कहलाती है, ऐसा मानते हैं। इस प्रकार की व्यवस्था पारमितानय में तो संभव है, लेकिन तन्त्र में नहीं। गुरुवर आचार्य छुलठिम भी पारमितानय के प्रज्ञोपाय का युगनद्ध के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए कहा करते थे कि "जैसे किसी माता को इकलौते पुत्र की मृत्यु पर अत्यन्त दुःख का अनुभव होता है, फिर भी उसी अनुभव, वेदना के साथ वह सभी दिनचर्या करती है, उसी प्रकार शून्यता से प्रेरित (मुद्रित) दान आदि का देना पारमितानय की प्रज्ञोपाय अद्वय अवस्था कहलाती है।"

अतः पारमितानय के अनुसार ऐसी व्याख्या निश्चित मान्य है, लेकिन वज्रयान में नहीं, क्योंकि तन्त्र में देवस्वरूप और शून्यता का युगनद्ध रूप होना चाहिये। चित्ताभास संवृति ही देवस्वरूप है तथा उसकी शून्यता परमार्थ है, जो अद्वय एकाकार है, एकरस है, अभिन्न है, एक ही बुद्धि का विषय होता है। फल अवस्था में काय के लक्षणों और अनुव्यंजनों से अलंकृत आश्रय (देवकाय) एवं तदाश्रित निरालम्बन करुणा दोनों अद्वय भाव में उसी तरह स्थित हो जाते हैं, जैसे—दीपक और उसका आलोक। तथागत काय और उसकी निःस्वभावता, अर्थात् प्रज्ञा और उपाय की अद्वय भावना ही निर्लक्षण देवभावना है। यहाँ पर व्याख्यात अद्वय और युगनद्ध देव मनोमय है, मन द्वारा निर्मित कर इनकी भावना की जाती है, लेकिन योगतन्त्र एवं अनुत्तरतन्त्र में पाँच अभिसंबोधियों द्वारा तथा प्राणायाम के द्वारा इनको प्रकट कर भावना की जाती है। इन दोनों भावनाओं में बहुत बड़ा अन्तर है, जो आगे स्पष्ट होगा।



# महामुद्रा दर्शन

—डॉ० टशी सम्फेल—

[ महामुद्रा से तात्पर्य सूत्रनय एवं तन्त्रनय के युगल मार्ग से है। इसका अपना दर्शन है, अपनी साधना विधि है, विशेष अनुष्ठान है। पारमितानय एवं तन्त्रनय दोनों के सार-उपसंहार होने के नाते यह अत्यन्त ही गम्भीर एवं विशाल विषय है। प्रस्तुत निबन्ध में विभिन्न स्रोतों से मिली सामग्रियों के आधार पर महामुद्रा के सम्बन्ध में विवरणात्मक विवेचन करने की चेष्टा की गई है। ]

बौद्ध शास्त्रों में जीवन से सम्बन्धित अनेक विषयों की विवेचनाएँ मिलती हैं। इनमें से यदि हम बाह्य जगत् की परिस्थितियों से मुँह मोड़कर अपनी अन्दर की अनुभूतियों की ओर देखते हैं, तो जीवन एवं मरण की समस्याएँ पहले ही दृष्टिगत होने लगती हैं, साथ ही जीवन की अल्पता और समस्याओं के बाहुल्य को देखकर मनुष्य उन जीवनगत समस्याओं से अपने आप दब सा जाता है। इसका समाधान भी बाह्य जगत् में सुलभ नहीं दीखता। इसलिये मनुष्य आध्यात्मिक जगत् की ओर आता है। अध्यात्म अपने आप में एक विशाल समुद्र की भाँति अथाह एवं असीम होता है। इसलिये सिद्ध महात्माओं एवं विज्ञ विद्वानों ने इस अबल, अक्षम, अल्प आयु वाले मनुष्य की अल्प प्रयास एवं थोड़े ही समय के अन्दर इस अथाह भवसागर से निकल बाहर जाने के एक सुगम मार्ग एवं उपाय की खोज की है, इनमें योग्य पात्र के लिये सबसे सरल एवं सुगत उपाय है, 'महामुद्रा' साधना। यहाँ महामुद्रा की निरुक्ति, पर्याय, भेद आदि के सम्बन्ध में विवेचन किया जा रहा है।

### निरुक्ति और पर्याय

इसे हम मुद्रण यानी मुद्रित करने के अर्थ में ले सकते हैं। जिस प्रकार लोक में किसी को मुद्रित करने वाली वस्तु मुद्रा कहलाती है, उसी प्रकार उस तत्त्व को मुद्रा कहा जाता है, जो लौकिक एवं लोकोत्तर सभी धर्मों को मुद्रित करने वाली होती हैं।

मुद्रा को लक्षण के अर्थ में भी ले सकते हैं। जिस तरह कवच आदि धारण करने से सेना आदि का बोध होता है और अर्थ-क्रियाकारित्व से जैसे स्वलक्षण का बोध होता है, ठीक उसी

प्रकार महामुद्रा से लोक एवं लोकोत्तर धर्मों के स्वभाव या वास्तविकता लक्षित होती है, अतः इस अर्थ में भी यह 'मुद्रा' कहलाती हैं।

मुद्रा को हम अनतिक्रम्य के अर्थ में ले सकते हैं। जैसे राजा की आज्ञा का प्रजा उल्लंघन नहीं करती, वैसे ही सभी लोक एवं लोकोत्तर धर्म इसका अतिक्रमण नहीं कर सकते। अतः कहा गया है—

[1]यथा राज्ञा स्वमुद्राभिः मुद्रचते राजशासनम्।
महात्मनां स्वमुद्राभिरामुद्रचन्ते तथा जनाः ॥ 1 ॥

कायवाक्चित्तवज्राणां प्रतिबिम्बप्रयोगतः।
महात्मनां महामुद्रा इति विज्ञाय सिध्यति ॥ 2 ॥

इसी तरह गगनगंजपरिपृच्छा नामक महायान सूत्र में कहा है—"तथागत के द्वारा उपदिष्ट मुद्रा तो अद्वय एवं तथता ही होती हैं और यह अभिन्न, अप्रवृत्त, अनभिनिविष्ट, अचल तथा अक्षोभ्य है। अतः देव, मनुष्य व असुर आदि इसका अतिक्रमण नहीं कर सकते, क्योंकि देव, असुर आदि लोक इस मुद्रा से मुद्रित हैं। तथागतों की इस मुद्रा के अनुत्पाद, अत्यन्त शून्य, अत्यन्त अनिमित्त, अत्यन्त प्रणिहितता, अनभिसंस्कृत, वीतराग, तथता, धर्मधातु एवं गगनमुद्रा आदि पर्याय हैं"[2] ऐसा कहा गया है। महा का तात्पर्य है अनुत्तर, अर्थात् जिससे उत्तम कोई दूसरा न हो। गुह्यसिद्धि में लिखा है—

चतुर्थं चोत्तरं ( रे ) तन्त्रे अभिसम्बोधिकारकम्।
यस्योर्ध्वं विद्यते नान्यन्महामुद्राविभावनम् ॥[3]

पञ्चक्रम में—

यथा जलं जले न्यस्तं घृतं चैव यथा घृते।
स्वकीयं च स्वयं पश्येज्ज्ञानं यत्रेह वन्दना ॥[4]

मुद्रा तो लौकिक धर्मों की ग्राह्य-ग्राहकता से रहित है और उसके द्वारा सभी धर्मों का मुद्रण होता है। यथा पञ्चक्रम में—

1. सर्व-तथागत-तत्त्व-संग्रह, पृ० 189, 1987
2. तो० सं० 148 "प" पत्र संख्या 271
3. गुह्यसिद्धि 4.43
4. पञ्चक्रम 3.2

"सर्वभावविगतं स्कन्धधात्वायतनं ग्राह्यग्राहकवर्जितं धर्मनैरात्म्यसमतया स्वचित्तमाद्यनुत्पन्नं शून्यतास्वभावम्" इति[1] । महा से तात्पर्य यहाँ प्रज्ञोपाय की युगलता अथवा समयोग से है। इसे युगनद्ध अवस्था कहा जाता है। यह सभी भावनाओं में श्रेष्ठतम मानी गयी है। इसकी व्युत्पत्ति के सम्बन्ध में कालचक्र की पद्मिनी नामक पञ्जिका में कहा गया है— "महामुद्रा तो अतीतानागत-प्रत्युत्पन्न सभी तथागतों को उत्पन्न करने वाली प्रज्ञापारमिता है। अप्रतिष्ठित निर्वाण अर्थात् असंक्रान्त ( स्थायी ) सुख द्वारा मुद्रित है। अतः यह मुद्रा कहलाती है। कर्ममुद्रा एवं ज्ञानमुद्रा से विशिष्ट होने तथा लौकिक वासनाओं से मुक्त होने से यह 'महा' कहलाती है"[2] । भट्टारक स्गम्पोपा ने कहा है—'संसार एवं निर्वाण, अर्थात् सभी लोकलोकोत्तर धर्मों की अनुत्पादधर्मता से अव्यतिक्रान्त एवं उसका बोध ही मुद्रा है, अर्थात् जितने भी धर्म हैं, जो देखे ( दृष्ट ) या सुने ( श्रुत ) जाते हैं, उन सभी के परमार्थ स्वरूप का ज्ञान ही मुद्रा है। स्वतः विमुक्तधर्मता के अधिगम ( ज्ञान ) को महा कहा गया है[3] ।" अतिक्रम न होना 'जाल' कहलाता है, अर्थात् विकल्प जालरूप है। विकल्प को धर्मकाय की तरंग या लहर समझकर अपने स्वरूप का बोध करना ही 'मुद्रा' कहलाती है। पारमितायान तथा क्रिया एवं चर्या ( तन्त्र ) आदि सभी तन्त्रों से महान् होने से यह 'महा' कही गयी है।

### मुद्रा के पर्याय

परमार्थ तत्त्व, अनुत्तरज्ञान, समन्तभद्र, महामुद्रा, धर्मकाय, महासुख, शून्यता, निष्प्रपञ्च आदि सब शब्द एकार्थक या पर्यायवाची माने जाते हैं। सिद्ध इन्द्रभूति ने अपने ज्ञानसिद्धिसाधनोपायिका नामक ग्रन्थ में कहा है—

"इदं तत् परमं तत्त्वं वज्रज्ञानमनुत्तरम् ॥
ख्याता समन्तभद्रेति महामुद्रा च संज्ञिता ।
धर्मकायमिदं ज्ञेयम्"[4]........................ ॥

### महामुद्रा का स्वभाव

अप्रतिष्ठित सभी प्रकार के लक्षणों से मुक्त ( सर्वलक्षणापगत ), आकाशवत् सर्वत्र व्याप्त ज्ञान ही महामुद्रा है। इन्द्रभूति ने कहा है—

1. पञ्चक्रम 4.35
2. तो० संख्या 1350 "न" पत्र सं० 83
3. स्गम्पोपा टशी नामग्यालकृत महामुद्राचन्द्ररश्मि, जमार रिन्पोछे द्वारा प्रकाशित, पृ० 84
4. ज्ञा० सि० 1.47–48

अप्रतिष्ठं यथाकाशं व्यापि लक्षणवर्जितम्।
इदं तत् परमं तत्त्वं वज्रज्ञानमनुत्तरम्॥[1]

मैत्रीपा ने भी कहा है—"युगनद्ध, बुद्धगोचर, निर्विकल्प, प्रभामय, आकाशवत् सर्वव्याप्त, महाकरुणामय, चन्द्रबिम्ब सदृश, मध्यान्त आदि सभी व्यवहारों से रहित, निर्मल महामुद्रा तो गूँगे की स्वप्न व्याख्या की भाँति है"।

**महामुद्रा के भेद**

( क ) वस्तु, ( ख ) मार्ग ( ग ) और फल के भेद से महामुद्रा त्रिविध है।

( क ) वस्तु—सामान्यतः सभी धर्मों की धर्मता आदितः सर्वनिष्प्रपञ्च, प्रकृति-प्रभास्वर शून्य, लोक लोकोत्तर धर्मों में व्याप्त, अधिष्ठतासम, विशेषकर देदीप्यमान ग्राह्य-ग्राहक रहित, स्वचित्त स्वभाव अनादि, अचिन्त्य एवं अकथनीय है और यही 'महामुद्रा' है।

( ख ) मार्ग—श्रुतचिन्ताभावना आदि मार्गों के द्वारा लौकिक एवं लोकोत्तर धर्मों के उत्पाद, स्थिति एवं भङ्ग इन तीनों की निःस्वभावता और अपनी चित्त की प्रभास्वरता एवं शून्यता की स्वानुभूति, अर्थात् स्वयंबोधात्मक भावना एवं दर्शन ही मार्गगत महामुद्रा है।

( ग ) फल—मार्ग मुद्रा के अनुष्ठान करने पर बादलों से रहित स्वच्छ आकाश की तरह सूक्ष्म से सूक्ष्म, द्वैत भाव से मुक्त, निरावरण ( अद्वय ) अवस्था की प्राप्ति होती है। यह ही फलगत महामुद्रा है। उत्तरतन्त्र में वस्तुगत महामुद्रा के कुछ उपभेद भी हैं, जैसे कहा गया है—

अशुद्धः शुद्धोऽथ सुविशुद्धो यथाक्रमम्।
सत्त्वधातुरिति प्रोक्तो बोधिसत्त्वस्तथागतः॥[2]

इसके अनुसार मुद्रा को तीन भागों में विभक्त माना जाता है। ज्ञानगर्भतन्त्र[3] में महामुद्रा चार प्रकार की बतायी गई है, जैसे—कर्ममुद्रा, समयमुद्रा, ज्ञानमुद्रा और धर्ममुद्रा। इन मुद्राओं को मार्ग महामुद्रा के अन्तर्गत माना गया है।

---

1. ज्ञा० सि० 1.47
2. महायान उत्तरतन्त्र 1.47
3. तो० सं० 421 "ङ०" पृ० 92

**फलभेद**

जैसे सिद्ध इन्द्रभूति ने कहा है—

प्रतिबिम्बं यथादर्शे स्वकीयं दृश्यते ध्रुवम्।
धर्मकायं तथा ज्ञानं दृश्येतादर्शसंस्थितम् ॥[1]

अर्थात् पाँच ज्ञान,[2] त्रिकाय[3] आदि ये सब फल मुद्रा के भेद हैं—ऐसा जानना चाहिये।

## महामुद्रा को न जानने के दोष और जानने के गुण

महामुद्रा के स्वभाव का वस्तविक बोध हुए बिना योगी अन्य सहस्रों धर्मों को जानने पर भी परम पद को प्राप्त नहीं कर सकता। महामुद्रा अधिगम से सभी धर्मों का ज्ञान होता है तथा इसी वास्तविक साधना से वज्रसत्त्वपद की प्राप्ति होती है। महामुद्रातिलक नामक ग्रन्थ में लिखा है—"जो महामुद्रा को नहीं जानता है, वह तत्त्वज्ञ होने पर भी योगी नहीं है। इस महामुद्रा तिलक को जो सम्यक् नहीं जानेगा, ऐसा योगी पितृतन्त्र और मातृतन्त्र के लाखों ग्रन्थों को जानने पर भी परम पद की प्राप्ति नहीं कर सकता। सभी धर्मों के ज्ञान से बुद्धत्व की प्राप्ति होती है और महामुद्रा के सम्यक् ज्ञान से ही वह वज्रसत्त्व कहलायेगा। अतः तत्त्वभावात्मक ज्ञान ही महामुद्रा है।"[4] बोधिचित्त विवरण (टीका) नामक ग्रन्थ में कहा गया है कि जो शून्यता को नहीं जानते, उन्हें मोक्ष की प्राप्ति नहीं होती है, तथा ऐसे पृथग्जन कारावास के समान भव में षड्योनियों में भटकते रहते हैं।[5]

---

1. ज्ञा० सि० 1.49
2. आदर्शज्ञान, समताज्ञान, प्रत्यवेक्षाज्ञान, कृत्यानुष्ठानज्ञान और धर्मधातुज्ञान।
3. धर्मकाय, सम्भोग और निर्माणकाय।
4. ཕྱག་ཆེན་ཐིག་ལེར། གང་ཞིག་ཕྱག་རྒྱ་ཆེ་མི་ཤེས།།
   སངས་རྒྱས་ཡིན་ཡང་རྣལ་འབྱོར་མིན།།
   ཕྱག་རྒྱ་ཆེན་པོའི་ཐིག་ལེ་འདི།།
   གང་ཞིག་ཏྲེ་མེད་ཤེས་པ་མིན། །ཞེས་སོགས།
   तो० सं०420 "ङ०" पत्र सं० 90
5. तो० सं० 1800 "ङी" पत्र सं० 41 अ

